## सफलता का मूल मंत्र—संकल्प शक्ति

जीवन निर्माण का कार्य स्वयं के सान्निध्य से सम्पन्न होता है। सान्निध्य का तात्पर्य सिर्फ समीपता नहीं, बल्कि स्वयं की कला का प्रयोग करना है। यानी स्वयं की संकल्प शक्ति को इस प्रकार दृढ़ एवं निरन्तर स्थायी बना देना जिससे अभीष्ट कार्य यथाशीघ्र सम्पन्न हो सके। किसी भी कार्य में विलम्ब या शैथिल्य उस कार्य की कारण सामग्री के प्रमुख सूत्रधार संकल्प शक्ति पर निर्भर है। वह संकल्प शक्ति वास्तविक ज्ञानपूर्वक निरन्तर जीवन-निर्माण की परिपूर्ण कारण सामग्री के प्रत्येक अंग में प्राणस्वरूप बनकर दृढ़, दृढ़तर, दृढ़तम बन जाय तो अन्य कोई भी शक्ति उसमें बाधक नहीं बन सकती। बाधकता प्रायः संकल्प शक्ति की कमजोर अवस्था पर ही कामयाब हुआ करती है। बाधकता की शक्ति वहाँ सफल हो सकती है, जहाँ संकल्प शक्ति के सदस्य इतस्तः अलसित हों। मानव अपनी उस महत्त्वपूर्ण शक्ति को व उसके सदस्यगण की महत्ता को प्रायः समझ नहीं पाता। फलस्वरूप निर्माण कार्य में बाधाओं के विचित्र रंग-रूप से प्रायः हर क्षण वृक्ष के पत्ते की तरह प्रकम्पित होता रहता है। इससे अशांति के काले बादल सर्वत्र मंडरा जाते हैं और कर्त्तव्य विमूढ़ता का बोलबाला तथा उत्साहीनता की जंजीर निर्माण कार्य में बाधक बनती रहती है। अतः सदा सावधानी की आवश्यकता है।

## ब्रह्मचर्य—एक अनुचिन्तन

ब्रह्मचर्य के वास्तविक परमार्थ को यदि सन्मुख रखा जावे तो जीवन का नक्शा कुछ और ही बन सकता है।

शरीर से निकलने वाला वीर्य प्रवाह निष्कारण नहीं होता। उसमें कारण अनेकों हो सकते हैं। पर मुख्य कारण दो होते हैं। एक विचार और दूसरा वय यानी शरीर की अवस्था विशेष।

इन दोनों में भी विचारों की ही प्रमुखता मानी जा सकती है। क्योंकि विचारों के भी दो रूप संक्षिप्त में रहते हैं, जिनको ज्ञात और अज्ञात के नाम से भी पुकारा जा सकता है। उनमें से यानी ज्ञात और अज्ञात विचार-धाराओं में से किसी भी अवस्था में अब्रह्मचर्य की ओर मुड़ने पर वीर्य पदार्थ के स्खलित होने का प्रसंग प्रायः बनता है। यद्यपि विचारों के मोड़ में अनेकानेक कारण हैं पर उनमें भी शरीर के अवयवों की एक अवस्था विशेष को प्रबल कारण कहा जा सकता है। जिससे विचारों का मोड़ प्रायः बन जाया करता है।

## ब्रह्मचर्य—शारीरिक प्रभाव

शारीरिक अवस्था को व्यवस्थित रखना भी आत्मशक्ति पर निर्भर है।

यद्यपि पौद्‌गलिक कार्य पदार्थ के अन्दर विचित्र स्वभाव बनता है तथापि उस स्वभाव का समय पर परिपाक भी हो जाता है। उस परिपाक के फलस्वरूप विचार आदि अवस्थाओं पर असर भी हो सकता है। लेकिन उस वक्त या उस परिपाक के पूर्व ही विचारों का पुट दिया जाय, तो पदार्थों के पूर्व रस में परिवर्तन आ सकता है। जिस भी अवस्था के विचार परिपक्व होंगे उसी अवस्था में पदार्थों का परिवर्तन किया जा सकता है। अर्थात् इस विराट् विश्व में आत्म-शक्ति सर्वोपरि है। उसका मोड़ सही दिशा की ओर हो तो समग्र वायु मण्डल में इच्छानुसार परिवर्तन लाया जा सकता है।

इस शक्ति का सही अनुभवकर्ता स्वयं के शरीर में व्याप्त वीर्य के नाम के धातु को स्खलित नहीं होने देकर अन्य शक्ति में परिवर्तित कर देगा। स्खलित होने देना या नहीं, इसका नियंत्रण आत्मीय शक्ति पर निर्भर है।

आत्मीय विशेष शक्ति के जागृत नहीं होने तक ही अन्य शक्तियाँ अपना-अपना कार्य कर गुजरती हैं और वे विभिन्न प्रकार की हो जाने से विभिन्नता पैदा कर देती हैं। यही अवस्था प्रायः प्राणीवर्ग में चल रही है।

## ब्रह्मचर्य—मानसिक प्रभाव

मानसिक वृत्ति की समग्र धारायें यदि अब्रह्मचर्य की ओर जरा भी झुकें और वास्तविक निर्धारित कार्य में निरन्तर संलग्न बन जायें तो यह सुनिश्चित रूप से कहा जा सकता है कि द्रव्य वीर्य रूप धातु की परिस्खलना नहीं हो पाती। क्योंकि द्रव्य वीर्य रूप धातु की परिस्खलना भाव वीर्य रूप आन्तरिक आभ्यन्तरीय शक्ति पर निर्भर है।

भाव रूप आभ्यन्तरीय शक्ति अपने समग्र परिवार के साथ जिस भी कार्य में निमग्न होगी उसी कार्य की साधिका रूप अन्य भौतिक शक्ति में द्रव्य वीर्य रूप धातु व्याप्त होती रहेगी। यानी भाव रूप आभ्यन्तरीय वीर्य शक्ति से द्रव्य रूप वीर्य नामक धातु को परिवर्तित, परिवर्धित, संक्रमित, रूपान्तरित आदि अनेक अवस्थाओं में संस्थापित किया जा सकता है। वशर्ते कि इस प्रकार की सही विधि समग्र पहलुओं से ज्ञात कर सही दृढ़तर अत्यन्त विश्वसनीय संकल्प पूर्वक निरन्तर अभ्यास में लाई जाय।

यह कार्य मानवीय जीवन की सही दिशा की निर्मल परिस्थिति में शक्य किया जा सकता है। अशक्य स्थिति की कल्पना निराधार है।

## आत्म-शक्ति

मानव जीवन में सर्व शक्ति सम्पन्न बनने के साधन बीज रूप में विद्यमान रहते हैं। विल पावर (आत्म शक्ति) के अनुपात से विकसित होने का चांस रहता

है। आत्मशक्ति का मोड़ दृढ़तर आन्तरिक लक्ष्य के अनुकूल प्रायः वन जाया करता है। आन्तरिक शक्तियां जिस कार्य के लिये अत्यन्त तन्मयता के साथ संयुक्त वन जाती हैं, प्रायः शरीर के महत्त्वपूर्ण अंग भी अपने-अपने स्थान पर रहते हुए कार्य के सम्पादन में सहयोगी वनते हैं। उस वक्त शारीरिक रस-ग्रंथियां अपने-अपने स्थान में उसके अनुरूप रस-संचय में संलग्न रहती हैं। उस रस के स्राव से भोजनादि की अवस्था में रासायनिक प्रक्रिया वनती रहती है, जो कि शरीर के विभिन्न अवस्थाओं में रसादि आदि रूप में जो धातुओं की अव्यवस्था परिणित है, उनमें विल पावर के अनुरूप कार्य साधिका की शक्ति उत्पन्न कर लेती है। इस प्रकार व्यवस्था निरन्तर रूप से वढ़ती रहे तो धीरे-धीरे मानव शरीर में सर्व शक्ति समूह का अवस्थान व्यक्त होते हुए बीज वृक्ष का रूप धारण कर सकता है यानी किसी भी शक्ति के लिये पर मुखापेक्षी न रहकर स्वयं वही अन्यों को शक्ति-प्रदान-विधि के रूप में विधाता सावित हो सकती है, अतः मानव जीवन में रही शक्तियों को सावधानी के साथ विकसित करने की आवश्यकता है।

## शुद्धि : अन्तर-वाह्य

जीवन की आन्तरिक धरा पर चलना सरल नहीं है। वहां पर चलना जिसने सीख लिया, उसने जीवन की सफलता पा ली, ऐसा कहा जा सकता है। जिसने आन्तरिक धरा पर चलना नहीं सीखा और अन्य कितनी कुछ भी उपलब्धियां प्राप्त करली हों, उसके लिये ऐसा नहीं कहा जा सकता कि उसने जीवन की सफलता पाई है, क्योंकि आन्तरिक गति के विना वाह्य गति सिर्फ मकान को वाहर से पोतना और अन्दर गंदगी भरे रखने के समान है। यदि वाह्य गति आन्तरिक गतिपूर्वक वने तो दोनों जीवन के वास्तविक पंख वन सकते हैं।

## जीवन-गंगा

जीवन के प्रत्येक क्षेत्र या अवयवों में हर समय उत्साह एवं उमंग की लहर होनी चाहिये। जीवन एक पवित्र वहती गंगा के समान है। उसमें सभी वस्तुयें आकर मिलती हैं। गंगा सभी वस्तुओं को स्वच्छ एवं शीतल वना देती है। वैसे ही जीवन गंगा में जो भी वस्तुएं प्रविष्ट हों अथवा संयुक्त हों वे सभी यथायोग्य शांत एवं पवित्र वन जायें अर्थात् उन वस्तुओं के निमित्त राग-द्वेष न हो, यहां उनके पवित्रपन की अवस्था है।

## जीवन और उसका उपयोग

जीवन वाह्य व्यवहारों से उलझ गया है। सर्वत्र दृश्य पदार्थों का आकर्षण जीवनी शक्ति को विभक्त कर रहा है। शक्ति की विराटता इन दृश्य पदार्थों में अवरुद्ध हो रही है। मनुष्य जन्म से शक्ति को फैलाना चालू करता है। सर्वप्रथम

स्तन पान की ओर मुड़ता है। पश्चात् माता-पिता एवं परिवार में समाता है। तदनन्तर खेल, विद्याध्ययन एवं अर्थ में स्वकीय शक्ति को लगा देता है। फिर समाज, राष्ट्र आदि भौतिक कार्यों में व्यस्त बनकर जीवन की इतिश्री भी कर देता है। आन्तरिक अभिव्यक्ति की तरफ देखने का अवसर भी नहीं मिल पाता।

## विचारों का प्रभाव

पवित्र आत्मीय विचारों का प्रभाव जड़ पदार्थों पर भी पड़ता है। उनकी पर्यायों में परिवर्तन आता है। उनकी अवस्था आत्मीय विचारों के अनुरूप ढल जाती है। अतः वे जिन भी पदार्थों को जिस रूप में मोड़ना हो उस रूप में विचारपूर्वक योग्य संयोगों में मोड़ सकते हैं। यह असंदिग्ध विषय है।

निर्ग्रन्थ प्रवचन में उल्लिखित कर्म सिद्धांतानुसार कर्म वर्गणा के जड़ परमाणु चैतन्य संयुक्त होने पर चैतन्यवत् कहलाते हैं।

आत्मीय विचार शांत एवं अमृत तुल्य हैं, तो उन विचारों का निरन्तर व्यवस्थित संयोग जिन परमाणु स्कन्धों को मिलेगा वे परमाणु स्कन्ध शान्त, सुधारस एवं अमृत तुल्य अवश्य बन जायेंगे।

## सत्य-बोध

आज प्रातःकाल सेठिया कोठरी की ऊपरी छत पर ७.३० से ८.३० के बीच घूमते समय वस्तु सत्य की सच्ची अनुभूति जागृत हुई। भूत, भविष्य के मध्य वर्तमान दिन का वर्तमान चिन्तन क्षण अति महत्त्वपूर्ण है। उसी की सावधानी ध्रौव्य पर्याय के साथ अत्यधिक उज्ज्वल पवित्रतम कार्य में दत्तावधान होना ही श्रेष्ठ सार्थक समय है। उसी में सर्वज्ञता के स्वरूप को अभिव्यक्ति का अवसर है।

## मानव : एक सुरभित पुष्प

पुष्प सदा-सर्वदा अपने ही स्वभाव में निमग्न रहता है। स्वकीय पराग-सौरभ को अपने आप में भरने में जरा भी विलम्ब नहीं करता है। जब परिपूर्ण भर जाता है, तब उसमें से अपने आप इधर-उधर सर्वत्र सुगन्धि प्रसृत होने लगती है। उससे मानव को जो लाभ होता है, वह फलों आदि से नहीं होता।

मानव भी इस विराट विश्व का दिव्य पुष्प है। इसको भी अपने आप में पवित्र गुणों की सुगन्धी निरन्तर भरते रहना चाहिये। किसी भी समय कैसी भी व्यवस्था क्यों न हो, प्रतिकूल से प्रतिकूल प्रसंग पर भी सद्विचारों को अपने से एक समय के लिये भी विलग न होने दें। प्रतिकूल विचारों को समभाव के धरातल पर बिखेरकर जो जिस रूप में ज्ञान हो उसको वस्तु स्वरूप की दृष्टि से उसी रूप में अवलोकन करें। पर राग-द्वेष के रंग को अपने विचारों पर न चढ़ने दें ताकि स्वयं के पवित्र विचारों की सौरभ को किसी भी प्रकार की क्षति नहीं पहुँचे। यह मानव रूप दिव्य फूल की सफलता की कुंजी है। □